# विज्ञापन ॥

इस महीने अर्थात् मार्च सन् १८८८ ई० पर्य्यंत जो पुस्तकें वेचने के लियेतय्यारहै उनमेंसे कुछ इस सूचीप
मे लिखी हैं और उनका मोल बहुत किफ़ायत से घटाके नियत हुआहै और व्योपारियो के लिये और भी
सस्ती होंगी जिनको व्योपार की इच्छाहो वह मुंशीनवलकिशोर के छापेखाने मुकामलखनऊ हजरतगञ्जकीपते
ख़त भेजकर क़ीमतका निर्णयकरलें ॥

| नामकिताव | नामकिताव | नामकिताव | नामकिताव |
|---|---|---|---|
| ( अ ) | ऐक्ट२६ सन्१८६७ई० | गर्गसंहिता | दास्तानअमीरहमजा |
| अमरकोषतीनोंकांड | ऐक्टमजमूआअवधल- | गरुडपुराणप्रेतकल्प | दैवज्ञाभरण |
| अध्यात्मरामायणभाषा | गान१६ सन्१८६८ ई० | गणितप्रकाश चारोभाग | दोहावलीरत्नावली |
| टीकासंहित | ऐक्ट१८ सन्१८६६ई० | ( च ) | ( न ) |
| अमृतसागरबड़ाव छोटा | ऐक्ट२४ सन्१८७० ई० | चित्रचन्द्रिका | निर्णयसिंधु |
| अरिथमेटिक तीनो भाग | ऐक्ट१६ सन्१८७३ई० | चाणक्यनीति | नाममाहात्म्य |
| ( इ ) | ( क ) | चौरासीवार्त्तिक | नानार्थनवसंग्रहावली |
| इलाजुल्गुरवा | कायस्थकुलभास्कर | ( छ ) | नवीनसंग्रह |
| ईशावास्यवाजसनेय सं- | कायस्थविनोद | छन्दोर्णवपिंगल | नवरत्नभाष्य |
| हितोपनिषत् | कर्मविपाकसंहिता | ( ज ) | निघंटभाषा |
| इतिहास तिमिरनाशक | कृष्णबाललीला | जातकालंकार | नारीबोध |
| इंगलिस्तानकाइतिहास | कालिंजरमाहात्म्य | जातकाभरण | ( प ) |
| ( उ ) | कृष्णसागर | जगद्विनोद | परमार्थसार |
| उमापतिदिग्विजय | कथा श्रीगंगाजी | जातकचन्द्रिका | प्रेमसागर |
| ( ऐ ) | कैवल्यकल्पद्रुम | ( त ) | पारसभाग |
| ऐक्ट १ सन् १८७६ ई० | कृष्णप्रिया | तुलसीकृतरामायण | प्रेमरत्न |
| ऐक्ट १० सन् १८८१ ई० | कविकुलकल्पतरु | तशरीहुलहरूफउर्दूबना० | प्रेमामृतसार |
| ऐक्ट १० सन् १८८२ ई० | कवितरंग | ( द ) | पद्मावतभाषा |
| ऐक्ट १४ सन् १८८० ई० | केनोपनिषत् | दुर्गास्तोत्रमूल व सटीक | पत्रासवत्१६४५ |
| ऐक्ट १० सन् १८८० ई० | काव्यसंग्रह | दुर्गायनवकाण्ड | पटवारियोंकीपुस्तकें |
| ऐक्ट १० सन् १८७६ ई० | कवित्तरत्नाकर दोभाग | देवीभागवतभाषादार- | तीनो भाग |
| ऐक्ट १० सन् १८६२ ई० | कृष्णचालीसी | होस्क । | प्रबोधचन्द्रोदयनाटक |
| ऐक्ट२० सन् १८६६ ई० | ( ग ) | | पत्रहितैषिणीना०टीके० |
| | गुटका तीनोखण्ड | | प्रेमप्रकाश |

# मिताक्षरा स० प्रायश्चित्त काण्डका विज्ञापन॥



पाठक महाशयों को ज्ञातव्य है कि इस ग्रंथ की रचना और छापेद्वारा प्रकाश होने मध्ये यद्यपि राजा महाराजा आदि अनेक सज्जनों की कृपा दृष्टि धन दान की सहायता द्वारा आरूढ हुई परच अंतिम सिद्धि की फतेह ( विजय ) केवल मुंशीनवलकिशोर साहब ( सी आई ई ) रईसप्रवर लखनऊ के हाथ होनहार थी सो अब हुई विक्रमादित्य के सवत् १९४४ उन्नीससौ चवालिस मे मुंशी साहब ने पूरा कराकर प्रकाश किया आगे को मुंशीनवलकिशोर जब चाहें तभी वारवार इसको छापेंगे कि जिससे उन सब सामान्य विद्वानों का उपकार होयजिनको ऐसा ग्रंथ अलभ्य रत्न हाथ नहीं आसक्ता था—इसकी रचना का प्रारंभ सन्१८७२ ईसवी मे मर्यादा प्रिय पंडित दुर्गाप्रसाद शुक्ल कान्यकुब्ज ने निज इच्छाचार से आगरा वेलनगंज मे श्री यमुना तटपर किया जिन की जन्मभूमि शहर शाहाबाद जिला हर्दोई मुल्क अवध राज लखनऊ में थी ताको बाल अवस्था में विद्याव्य-सन से संत्यक्त करि आगरा में सुखवासी हुये——अपने रचेहुये पाडुलेख ( मसौदा ) की प्रवृत्ति होनी चाहिये छापे का यंत्रस्थान कल्पना करिके सन अठारह सौउन्नासी अस्सी तक सात आठवर्ष में जैसे तैसे आचार व्यवहार दो काडों को स्वाधीनता से छापिके कुछ पुस्तकें प्रकाश करि पाईं—उसी अवसर मे श्रीमन्महाराणा मेद पाटेश्वर श्री सज्जनसिंह उदयपुर अधिष्ठित वीरेश ने धन दान की सहायता देकर व्यवहार मर्यादा परिपाटी वृहत्काड पूरा करवाया किंतु उस समय व्यवहार शास्त्र अवलोकन की आकाक्षा उनको विशेष थी चाहते थे कि शीघ्र पूरा होय इसी हेतु मध्यम काल मे सहायता उदय हुई थी—इसी प्रकार पहिला आचार काड राजाधिराज शाह पुरा मेवाड ने पूरा करवायाथा—तथापि सात वर्ष में दो काडो को समाप्ति करके कर्ता के चित्तने उपराम लिया और व्यवहार कांड के अंतमे समस्या लिखी कि अगले बहुत बड़े प्रायश्चित्त काड का प्रारंभ नहीं करेगे कि जब तक कोई धरणीपाल अपने ऊपर इसका पूरा भार न झेले—किंतु वही पूरा भार आज मुंशी नवलकिशोर ने अपने ऊपर स्वीकार सहित झेला अर्थात् उक्त समस्या लिखे पीछे ग्रंथ कर्ताने इस काडको रोकि यौंभि सन्१८८५०० तक पांच वर्ष छोटे मोटे वैद्यक आदि विद्याओं के अद्भुत ग्रंथो का पाडु लेख निर्माण करते हुये पूर्व तुल्य एकासन वृत्ति से कालक्षेप किया—यद्यपि इसी मध्यम काल मे परोपकारी मुंशी नवलकिशोर ने यशोवृत्ति का विस्तार करतेहुये ग्रंथकर्ता को अपने सन्मित्रों के द्वारा तथा चिट्ठियों से आवाहनका सबोधन भेजिके अभिलाषा प्रकट करी थी कि लखनऊ मे आकर अपना अधूरा ग्रंथ पूरा करो तथापि ( सत्यप्रतिज्ञे नपुन.प्रतिज्ञा ) इस आग्रह से रचयिता ने यही उत्तर भेजा कि आगरा मे प्रारभ होचुका था समाप्ति भी इसी जगह होनी चाहिये यद्यपि उदयपुर के महाराणा वीरेशो ने जब जब आवाहन के आज्ञापत्र भेजे कि राजकीय यत्रालय का अधिष्ठातृ पद स्वीकार हो तो शीघ्र चले आवो या अपने इष्ट मित्रो को भेजो जो इस कार्य को करसके——तदपि केवल इसी प्रतिज्ञा के प्रतिबंध से अपने मित्र वशीधर वाजपेयी जिनकी नौकरी यहा छूटिचुकी थी उनकी योग्यता की रिपोर्ट भेजि मंजूरी कराकर उस पदपर उदयपुर भेजिदिया आगरा नहीं छोड़ा—जिससे आप जो लखनऊ बुलाने बिना यहां बैठेही प्रतिज्ञा पूरी करें तो पीछे कोई अटक न रहेगी—इस पर श्रीमान् मुंशी नवलकिशोर ने ग्रंथकर्ता के साथ अपने दो संबंध माने कि जहां पर शासनी स्थान होने से जिस आगरे का मै परिहा निवासी और जहा मेरे बहुत बढिया स्वजन इष्ट मित्र वकील व रईस मुंशी गिरिधरलाल आदि बहुधा भी उपस्थित है और जहा मैने ( भार्गव विद्यालय नाम ) महत् पाठशाला का आरम्भ निज स्वजातीय सज्जनों के निमित्त से करवाया जिसके प्रबंध मे श्री मुंशी गिरिधरलाल साहब वकील महाशय लाला आदि बहुधा

जन स्वकीय उत्साहो से सलग्न रहते है उनकी भी सुसंमति मर्यादा परिपाटी ग्रंथ पूरा करवाने पर आरूढ पाई जाती है तहा इसने सुखवास लेकर धर्मशास्त्र का अनुवाद प्रकाश किया १—और जिस देशमे इसको जन्मभूमि कहाती है उसी लखनऊ मुल्क अवध में सर्व ऐश्वर्य संपन्न मेरा एक कारखाना और पूरा सुखवास है २ ऐसे दोहरे संबध की मैत्री से इसकी अधूरी प्रतिज्ञा पूरी कराना निपट मेराही कामहै—तिससे पाच सात सहस्रसंख्या धन लागति मे लगाकर कार्य पूरा करवाया—उक्त मुंशी साहब जो सब देशो मे पूज्य विख्यात है तिनको परम राज भक्तिमय शिष्टाचार के प्रतिकार मे साम्राज्य लक्ष्मी श्रीमती विक्टोरिया राजराजेश्वरी महारानी की सदाज्ञा से ( सी आई ई ) इन तीन शुभ शब्दो की विशेषण प्रशस्ति लाभ हुई—तिनकी उदारता मे सबसे अधिक विशेषता यह ठहरी कि कर्ता की सतुष्टि तुल्य धनका दान आगरा बैठे कर्ता को देकर सोते उत्साहको जगाया फिर ग्रंथ के छापने मे धन जुदा लगाया ऐसा हर एक से होना बडा दुर्घटहै यह कर्ताकी लेखनी आप कहती है—पाठक जनो को संबोध कराया जाता है कि जैसा नक़्शा शुद्धा शुद्ध का सब जिल्दो के साथ लगाया जाय उसी से देखि देखि अपनी जिल्दों को शोधिले अर्थात् नक़्शे के अनुसार पृष्ठ पंक्तिया ढूढिके जो जो शब्द वा अक्षर अशुद्ध हो तिनके ऊपर ऐसा=दो छेवे का प्रदर्शक चिह्न देकर उसी पंक्ति के सामने ( आसुपर ) कोरे हासिये पर शुद्ध अक्षर वा शब्दो को बनाइ लेवै और अशुद्धको भी न काटैं तद्रूप बना रहने दें अथवा कहीं उसी अक्षर में मात्राबिंदु लगाने से बनिजाता है या कही अधिक अक्षर मात्राहरताल से मिटाकर शुद्ध होजाता है यद्वा, कही त्रुटि रहिगई है सो ʼ ऐसा चिह्न देकर आसु पर लिखि देनेसे इत्यादि जहा जैसा सम्भव हो सो करौ—इसके उपरान्त एक सन्देह निवारण पत्र है तिसमे (पुनर्निर्मित नाम) चक्र देखोजिसमेमोग्ह सत्रह विषय भेद जुदे जुदे धरे हैं उनपर भी प्रीति करौ—यह परिश्रम केवल दशरोज करने से सब जिल्द शोधी जायगी फिर पढते समय शुद्धाशुद्ध चक्र अवलोकन की जरूरत न होगी•छापेखानोमें अशुद्ध रहजाने की शुद्धि इसी रीतिसे होतीहै•शोधन कर्मसे केवल अपनाही आराम नहीं किन्तु उतनाबडा पुण्यफल भी प्राप्त होताहै कि जैसा किसी घायल अंग भंग आदि पुरुष के चिकित्सा आदि प्रयत्नों से अंगपूरे करदेनेका फलहोता या प्राचीन मठ मन्दिर धर्मशाला आदि टूटे फूटेकी मरम्मति कराने से फल होताहै—ऐसेही विकृत पुस्तक आदि शोधिकेसाग शुद्ध करदेने से फल होताहै क्योकि सच्छास्त्र हैं सो वेदमय ब्रह्मका स्वरूप है इनकाजन्म सुधारने से परब्रह्म की सन्तुष्टि होतीहै दूसरे जे कोई असमर्थ उसको पढिकर सुखपातेहैं तिनके पुण्य कर्मोका कुछफल भागशोधक पुरुषको पहुँचता है यह समुझिकै दशरोजका परिश्रम सुज्ञानी को करना चाहिये—इसी न्याय के अनुसार ग्रन्थकर्त्ताने निज एक जिल्द सर्वथा शोधि के वर्तावे को पासही अपने रक्खी उसके सिरे पर ( ग्रन्थकर्त्ता ने अपने किये मसौदा के समान शोधी ) इतना लेख मोटे अक्षरो से परिज्ञान के निमित्त मे लिखदिया है—कारण इसका यह था कि यद्यपि साम्राज्यसुहृद् मुन्शी नवलकिशोरने वारम्वार यही कहा कि रचयिता आपही लखनऊ मे रहिकर नित्यप्रति छपेहुये प्रूफ ( पूर्वरूप ) जो कागद एक सबसे पहिले छापिकर नमूना पढिके देखा जाता है तिसका शोधन किया करै ( क्योकि जो पुस्तक जिसकी कल्पना से बनीहो उसीके द्वारा बहुत अच्छी शोधन होती है ) यदि यही बानक होसक्ता तौ फिर शुद्धाशुद्ध चक्रो की ज़रूरत बाकी न रहती—परच ऐसा बानक नही बना किन्तु कर्ताका इस जगह जाना न होसका सिर्फ छपिजाने बाद पुस्तक देखनेको आगरा में पहुँची तब शोधन करिके यही लेख अशुद्ध शुद्ध चक्रों सहित लखनऊ भेजागया—कर्ताने कोष्ठ गिनिके गालित्य संख्या का हिसाब देखा कि प्रतिपृष्ठ एक एक अशुद्धि पाई जाती है अर्थात् किसी किसी पृष्ठ में दो चार इकट्ठी और कहीं दो चार पृष्ठोमें एक भी अशुद्धि नहीं है ( यद्यपि विद्वान् पुरुष अच्छी भांति जानते हैं कि प्रायः पुस्तको की प्रति उतारने वाले वैतनिक लिपिकार या छापे का साचा टैप जमानेवाले विवेचन शक्तिसे विहीन होतेहैं इसीसे बहुधा पुस्तको मे गालित्य हुये विना नहीं रहता है ) इसी हेतुसे इस रचयिता को मसौदा लिखते समय यह ध्यान लगा रहता है कि उसमें किसी अक्षर का स्वरूप ऐसा मन्द या भ्रामक अगभग न होय जिससे पीछे लिपिकार आदि अच्छे न पढिसकै वो और का औरही

कुछ लिखे छापैं—इसीलिये तीनि वार शोधिके व्यर्थ विदुमात्र को भी हरिताल से भ्रान्ति मेटि देता है कि दर्पण के तुल्य पढाजाय ( यद्यपि विद्वानो के निकट किसी एक अक्षर या मात्रा का भूलसे रहिजाना कुछ अशुद्धिमे नहीं माना जाता क्योंकि इतना तो अत्यन्त शोधने पर भी कहीं दृष्टिचूक से रहिजाता है ) परव ऐसी दशा पर भी चित्तकी उदासी केवल इस वातमे ठहिरी कि प्रायश: वैतनिक लोग कुछ मात्रा वा अक्षर अपनी ओर से अधिक धर देते और कहीं विरले अक्षर को निज प्रमाद या चातुर्य से पलटि भी देते हैं—इसका दृष्टान्त जैसा इस काड के पहिले पृष्ठ मे भूमिका के श्लोक सात हैं उनके द्वितीय श्लोक मे ( योऽस्य जगत:स्रष्टा ) यही तीसरा पाद है तहा स्रष्टा के स्थान पर भ्रष्टा वदलि के धर दिया—इसी तरह वहुधा प्राचीन ऋषि वाक्यो मे अक्षर मात्रा की अधिकता और व्यत्यय देखिपरा इसका भी प्रमाण यहां वीस कोठे का चक्र देखो जो विद्वानो के समझने को अशुद्ध शुद्ध पत्रो से चुनिकर जुदा वना—यह नमूना केवल इस प्रेरणा ( ताकीद ) के निमित्त से इस जगह धरा गया है कि ऐसाही अशुद्ध शुद्ध चक्रों मे सर्वत्र समुझिके अपनी अपनी जिल्दें शोधिलेना—तहा प्रतिपृष्ठके केवल एक अशुद्धि शोधने का परिश्रम अति छोटी वात समुझिके—परमोदार मुंशी नवलकिशोर के महान् गुणपर यह धन्यवाद करना चाहिये कि जिसने ऐसे अलभ्य रत्न ग्रंथ को पूरा करवाकर थोड़े मूल्य से प्रकाश किया जो पहिले वहुत मोल देने की शक्ति वा इच्छा होते हुयेभी हाथ नहीं आता या सम्कृत मूल रूप हाथ आता तो समुझा नहीं जाता था—उक्त मुंशी वाणेशके ऐसेही उदार चरित्रो सहित सर्वैश्वर्य सदा चिरजीव रहो श्रीश:पायात् इति—

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध जोवैतनिकप्रमाद से छपा | शुद्धपाठ जोमसोदा मे दर्पणतुल्य |
|---|---|---|---|
| २ | २० | अत्तराथे: | अत्तराथे. |
| ४ | १८ | जमसूतक | जन्मसूतक |
| ८ | २४ | मुर्दानेजायँ | मुर्दा न लेजायँ |
| ६ | ७ | चिराचि | चिराच |
| ६ | १७ | दिसुखा: | दिङ् सुखा: |
| १६ | ७ | मास | मास |
| २० | २८ | का स्थिरत्व | का अस्थिरत्व |
| २० | ३ | निर्हृत्यापि | निहृत्यापि |
| २३ | ३ | पिच्युपा | पिचुपा |
| २३ | १२ | मातापितोरिति | मातापित्रोरिति |
| २४ | २४ | सवक्रोअर्थात्देवै | अर्थात्सवक्रोदेवै |
| २५ | ० | अविभक्तिथन | अविभक्तथन |
| ३१ | १८ | सिद्धिकिये | सिद्धकिये |
| ३२ | २६ | वहुतकाल | वहुत ज्ञान |
| ३० | १८ | सस्पर्नैननिषिध्यते | सस्पर्शैन निषिध्यते |
| ३० | १८ | सस्पर्शे सुतिका-यास्तु | सम्पर्शसूतिका-यास्तु |
| ३० | २४ | द्विजाश्चाद्रायण | द्विजश्चाद्रायण |
| ३० | ३० | चिथ्येतेषु | चिरवेतेषु |
| २२४ | १५ | ये स्रोता व्रह्मोज्झता | अयेस्रोता व्रह्मोज्झता |

संवत् १९४४ विक्रमी ॥

सन् १८८८ई० जनवरी ॥

पण्डित दुर्गाप्रसाद धर्मशास्त्री

# मिताक्षरा स० प्रायश्चित्तकांड का प्रथम सूचीपत्र ॥

# मिताक्षरा स० प्रायश्चित्तकांड का प्रथम सूचीपत्र।

इतिश्रीसर्वदाप्रियव्रतेवर्संशास्त्रेप्रायश्चित्तकांडस्यलघुसूचीपत्रंसमाप्तम् ॥

# अथ मिताक्षरा स० प्रायश्चित्त कांडस्य वृहत्सूचनं द्वितीयं ॥

**इति सूचीपत्रं समाप्तम् ॥**

## अथ संदेहनिवारणं पुनर्निर्मितभेदानां संग्रहचक्रं ॥

| पृष्ठ | पंक्ति | त्रुटिपाठ या भ्रामक पाठोंके बोध या विज्ञापन आदि पाठोंके जुदे जुदे भेद यहा सोचिलेना ॥ |
|---|---|---|
| १४३ | २५ | **अथ परमात्मनः शरीरग्रहणप्रकारप्रदर्शकोऽयंपरिच्छेदः (१०) दशमः** इस परिच्छेद मे वहप्रकार जानाजायगा कि ईश्वर आप अजन्मा होते हुये भी [illegible] किसप्रकार जन्मलेताहै ( यह इतनी त्रुटि ऐसेही अति मोटे और [illegible] नीचे लिखिलेना )॥ |
| २५६ | २२ | पुश्चली आदिकी व्यवस्थाका तात्पर्य आगे [illegible] परिच्छेदमे [illegible] से समुझिलेना ( इस त्रुटिको वाईसपंक्तिकेनीचे तेईसवी के स्थानपर लिखिलेना । |
| २६३ | २३ | **इतिपापात्मनां नरकादिगति विषयिकं प्रकरणं त्रिपरिच्छेदमयं ॥** इस प्रकरण मे तीनिही परिच्छेद है—यद्यपि आगे तीसवें परिच्छेद [illegible] एक प्रकरण मानाजायगा कि जिसमे ये भी तीनि गिनेजायेंगे—[illegible] हिये—तिससे इक्कीसवेंके प्रारम्भमे तेईसवेंके [illegible] करण करागया कि इसमें सब तरहके पापिको [illegible] जो मिलते है उन्हींका वर्णन किया गयाहै। [illegible] लिखिलेना |

| पृष्ठ | पंक्ति | पुनर्निर्मितविषयभेदाः |
|---|---|---|
| २६० | १४ | **इति प्रायश्चित्त निमित्तानां महापातकादीनांनाम लक्षण विवेक प्रकरणं त्रिपरिच्छेदमयं॥** इस प्रकरण मे २४। २५। २६ ये तीनि परिच्छेद हैं इन तीनो मे महापातकों से लेकर तुच्छ उपपापो पर्यन्त सब तरहके निमित्तोंका निर्णयनाम लक्षणो सहित कियागयाहै—यद्यपि तीसवें परिच्छेदकेअन्तमे दशपरिच्छेदोका प्रकरण कहाजायगा तिसको महाप्रकरण समुझिलेना कि वहतीनि प्रकरणोका एक वड़ा प्रकरण है तिससे कुछ दोषनहीं (इसत्रुटिको चौदहवीं पंक्तिके साथहीलिखिलेना) |
| ३२६ | २५ २० | भ्रामकता—इन तीनि पंक्तिओकापाठ जो भ्रामकसा प्रतीत होताहै उस भ्रांतिका भजन आगे ३३० पृष्ठमे दशवीं १० पंक्तिसे विचारो किन्तु उसीकेअनुसारपाठ यहां भी समझो—यहां जो वशिष्ठ के वचन मे—रजस्वला शब्द जुदाहोनेसे कुछ भ्रांतिसी प्रतीत होतीहै उसका भी समास ऐसा मानना कि ( रजस्वलांच ऋतुस्नाताचआत्रेयीमाहुः ) अर्थात् जुदी जुदी रजस्वलाको तथैव ऋतुस्नाताको भी आत्रेयी कहिते है॰ तहां मुख्यतो ऋतुस्नातानाम ऋतुमतीसे प्रयोजन है उसीके अन्तर्गत रजस्वला होनेके दिवस भी अपेक्षित ठहिरे किन्तु केवल रजस्वला या उसके स्नान के समीपी दिवसो से तात्पर्य यहां नहीहै ऋतुमतीसे प्रयोजन ठीकहै उसीका प्रमाणदेखो प्रचेताके वचनमे ४३४ पृष्ठकी सबसे निचली पंक्तिमें जैसी अनृतुमती कही तैसी उसके विपरीत यहां ऋतुमती जानना—यह सब साधारणोके बोध हेतु लिखनापरा अन्यथा विवेकीजन आपही ज्ञानमानहैं ( इन्हीं तीनि पंक्तिओका पाठ परिवर्त्तन भी अशुद्ध शुद्ध चक्रमे देखो ) |
| ३३३ | २२ | **चतुः परिच्छेदमयं॥** इस प्रकरण मे सत्ताइसकी आदिसे तीसके अन्ततक चारिही परिच्छेद हैं जिनमें केवल ब्रह्महत्याकी व्यवस्था कहीगई ( इस त्रुटिको बाईसवी पंक्तिके साथही मिलाकर आगुपर लिखिलेना )॥ |
| ३३३ | २३ | **इति साधारण प्रकरणांच दशपरिच्छेदमयं॥** ( इस त्रुटिको बाईस पंक्तिके नीचे और तेईसवींके ऊपर दोनोके बीचमे स्थापन करना ) |
| ३५८ | १० १३ | अर्थ विशेष—ये दोनो पंक्तिदेखो उनमे वशिष्ठने कहाहै कि राजा आप न मारिसके तो चोरसो औदुम्बरशस्त्र सौपिदे तिससे अपने आपही चोर मरिजाय—इस कथनमे साफ यही अर्थ मिलता है कि तमचा तुपंचा आदि गोली बारूदवाला आग्नेयशस्त्र सौपिदे जिससे चोर अपने हाथसे फोरिके तब शुद्धहोय —यद्यपि मिताक्षरा मे ( औदुम्बरताम्रमय ) औदुम्बर तांबेकाशस्त्र ऐसाकहाहै क्योंकि उदुम्बर तांबा तिसकाबना औदुम्बर कहावै—तथापि यह प्रयोग नहीं मिलताहै कि तांबेका ऐसा कोई शस्त्र संसार में होताहै यानहीं जो अपने किसी विशेष नामसे विख्यात हो और तिसकेद्वारा चोर अपने हाथसे मरसके परंच तुपक्षा आदि आग्नेयशस्त्र यद्यपि लोहेके होतेहैं तौभी उनकानाम औदुम्बर इस लक्षण से वशिष्ठजीने माना होगा कि गूलरका फलभी औदुम्बर कहाता है तिसके समान गोली भी गोलहोती जो तुपंचा आदिसे भरीजाती और गुल्का गुटिका नामोसे या बंदूक मे गोल गोलक नामोसे प्रसिद्ध है तथा [illegible] सब धर्म भी शास्त्रमे [illegible] प्रसिद्ध है ( इसपाठको यान्त्र मानिके ३५८ पृष्ठ मे सबसे नीचे [illegible] जगहपर स्थापनकरना ) |

| पृष्ठ | पंक्ति | पुनर्निर्मितविषयभेदाः |
|---|---|---|
| १२ | २३ | **इति साधारणं प्रकरणं पंचपरिच्छेदमयं॰ नचैतेषु पंचसुपरिच्छेदेषु प्रकरणत्व नियमः॥** अर्थात् चवालिस परिच्छेदकी आदिसे यहा अरतालिस परिच्छेद के अन्ततक पाच परिच्छेदोका साधारण मिला भुला प्रकरण ऐसानाम यद्यपि बोधमात्र के निमित्तसे लिखि दियागया तो भी इन पाचोमे विषय अपना अपना जुदाहै तिससे प्रकरणकानाम अर्थो सहित नही सिद्ध होताहै क्योंकि प्रकरण इन्हीं सबका एक होताहै जिनके विषय एक समान हो—इसीलिये इन पाचोके जुदे जुदे पाच प्रकरण समझने चाहिये—इसका व्योरा पारदार्य प्रकरणके ठिकानेपर फिर भी दर्शावेंगे तब समुझि लेना • इसके लिये ४८६ पृष्ठदेखो ( इस त्रुटिको तेईस २३ पंक्तिके नीचे लिखिलेना ) |
| ३८५ | १६ २४ | अर्थवाद—इन दोनों पंक्तिको देखो • तहां कर्मसाधन होसकने आदि गुणका तात्पर्य केवल यहीहै कि घरके काम धन्धोमे समर्थ और निपुणहोय तथा पतिके मैथुन और सेवा आदि प्रयोजन वालीहो विक्षिप्ता या योनिहीना या गूंगी बहिरी कोढिन आदि होनेसे निकम्मी न हो ( परन्तु उस उत्तम गुणसे रहित होय जो स्त्रियोका मासिकधर्म प्रसिद्धहै जिसके द्वारा सन्तानरूपी रत्न पैदाहोते हैं वही आत्रेयी कहाती है उसके वधपर इनसे भी बडे प्रायश्चित्त चाहिये सो तीसवें परिच्छेद मे लिखिचुके तहा देखो ( इस पाठको ४८१ पृष्ठमे सबसे नीचे स्थापन करना चाहिये यह किसी की त्रुटि नहींहै॥ |
| ४८० | २८ | यहा संदेह शेषरहा कि जिनको यहां निकम्मी कहा उन्होंको ४८१ पृष्ठमें—तदपि ( कर्मसाधन त्वादि गुणयोगिनी ) यह कहिचुके तो फिर कर्मसाधन होसकने की सम्भावना आदि उत्तम गुणमे युक्त होनेपरभी निकम्मी उनको क्योंकहा—सुनो निकम्मी उनका परम उत्तम गुण समुझानेके निमित्त सेही कहागया तहा मंदा मध्यमा कहिके भी समुझिलेना क्योंकि कर्मका साधनत्व आदि गुणमेयुक्त होनेका व्योरा उसी ४८१ पृष्ठकी अपेक्षा ऊपर लिखागया तिसको देखो वैसे गुणोमे संयुक्त होनेपरभी निकम्मी या मंदा मध्यमा कहाती हैं क्योंकि आत्रेयोसे मंद होतीहैं ( इस पाठको २८ पंक्तिके बीच में एकहीहै इन चारिअक्षरोके आगे त्रुटिमानिके हाशियेपर लिखना जिसके आगे ॥ २८ ॥ यही अंक है |
| ५०८ | २५ | भ्रामकपाठ—पचीसवीं पंक्तिसे लेकर पराशर के आठ नव श्लोकहैं यद्यपि उनमे अशुद्ध कोई पद नहीं है तथापि उनके विश्राम अस्तव्यस्त है कि प्रायश अर्द्धश्लोक दूसरे अर्द्ध मे मिलादिये और चरण वा आधे चरणपर व्यर्थ विश्रामहैं कि जहापर विश्राम न होना चाहिये यह सबमे बडी भ्रामकता होतीहै पढते समय दुखदेतेहैं—सो यह एक निदर्शनका नमूनामात्र बतलाते हैं कि [illegible] पाचसौ आठके पृष्ठमे भ्रामकता हुई तैसी और भी बहुधा [illegible] श्लोकों मे दिखाई देगी [illegible] लिपिके निमित्त डौलसे अन्य या छपी परन्तु अब कोई इसका उपाय ऐसा नहीं है [illegible] किसी प्रकारसे स्थापन करीजासकै—केवल यही इलाज है कि [illegible] देखादेखी अर्द्ध जुदे किये और व्यर्थ विश्रामोके [illegible] सद्व्यसनी बुद्धिमान अपनी जिल्दोमे सुधारिलें। |

| पृष्ठ | पंक्ति | पुनर्निर्मितविषयभेदाः |
|---|---|---|
| | | वहां देवलका वचन हे ( स्वयतुब्राह्मणाब्रूयुः ) इत्यादि इसकी व्याख्या जो कुछ वहालिखोहे सोभी यहा शंखजीके वचन से मीलान करिके काम चलाना क्योकि दोनो वचन का एकही तात्पर्य हे= ( यह इतना विशेषलेख तेरहवीं पंक्तिमे त्रुटिमानिके आयुपर लिखिलेना ) |
| ६६२ | १० | आरूढ़ करेगा यह तात्पर्य हे—छ सोअरतालिस के पृष्ठमे सातवींपंक्ति देखो शखजीका वचनहे ( तस्यगुरुवांधवान्राजसमक्षं ) इत्यादि इसी वचनकी व्याख्या वहा जो कुछ लिखी हो तिसका भी मीलान यहा देवल के वचन से करना चाहिये क्योकि वहा जो शखजीका ध्वन्यर्थ हे वही यहा देवलका तात्पर्य हे और सिद्धांत दोनोका यहीहे कि जिन पापोके अपराध में राजशादी (राजमुद्रई) न होताहो न होसक्ता हो तिनके मध्ये प्रायश्चित्तका बोझडारनेवालो को राज अदालत में प्रकाश करना या करवाना कुछ आवश्यक नहींहे—परतु जहां पापी इच्छा सहित पापकरे और प्रायश्चित भी न करनाचाहे और सज्जनोकी सुशिक्षासे अपनी प्रकृति को भी न सुधारे वल्कि वारम्वार पापकर्म का अभ्यास करे तो फिर सभी पाप ऐसेहे कि राज अदालतके सन्मुख पापीके बडे बूढे बधुजनोको समझाकर प्रायश्चित्त करायाजाय ॥ ( यह इतना लेख विशेष दशमी पंक्तिकी त्रुटिमानिकर आयुपर लिखलेना चाहिये ) |
| ७६२ | ११ | समुझलेना——अर्थात् जिस व्रतकी साधना जितनेदिन होतीहो उसके बदले उतनेही दिनोतक उक्तसख्या रोज रोज जिमावे इसका दृष्टान्त जैसे चान्द्रायण में तीसदिनतक चोबीस ब्राह्मण ॥ ० ॥ ( यह इतना लेख ग्यारहवीं पंक्तिमें त्रुटिमानिके आयुपर लिखलेना चाहिये ) |
| ८६२ | १९ | ने समुझाया—परंतु जैसा अति निर्धनको प्राजापत्य के बदले बारह ब्राह्मण कहेगये तैसा अन्यव्रतोको ऊपरले हिसाब मे जितने होमके तितने उनमें भी इन्हीं बारहके अनुसार लेला जोडिके समुझिलेना ॥ ० ॥ ( यह इतनालेख उन्नीसवीं पंक्तिमें त्रुटिमानिके आयुपर लिखि लेना ) |
| | | मिताक्षरा सटीक प्रायश्चित्तकांड——इस ग्रंथकानाम निर्माताका निर्माण किया ( मर्यादापरिपाटी समाचार ) धर्मशास्त्र ठीक ठीकहे जैसा सन्१८०३ ई० से लेकर आचार और व्यवहार के दोकाडोपर छपिचुका सो प्राचीन ग्राहकोके पास वह मौजूद हैं उनके ऊपर याज्ञवल्क्यस्मृति और मिताक्षरा मर्यादा परिपाटी ये तीनोंनाम समस्या कियेगयेथे अबके इसकाड प्रायश्चित्त के पृष्ठोंपर मिताक्षरा सटीक छापागया किसी भ्रांतिसे निर्माता के अनुपस्थित होनेमें सो इसबात मे कुछ दोष वा गलती न समझना कभी दुबारा मुद्रित होनेमे परिवर्तन कियाजायगा—यथार्थ मे मिताक्षराका पूरा लेख इसमे प्रधानतासे लेकर वाकी और ग्रंथोका सारांश लियागयाहे कि जो जो बातें मिताक्षरा में भी नहींथी उनकी व्यवस्था इस मर्यादा परिपाटी में मिलसके——और जो मिताक्षरा में प्रकाश परिच्छेद आदि प्रबन्धभेद जो कुछ नहींथे सो सब इसमें अपने रचयिता के उद्योग से निर्माण किये गये जिनसे व्यवस्था ढूंढनेवालो को सुगमता होय—शास्त्रोक्त विधि जो सबकार्योका होती है सो मर्यादा कहाती हे—और सब देशोंके भिन्न भिन्न आचार्योकी रीतिहे सो परिपाटी कहातीहे जो गुरुत्व पुरुषो से लेकर क्रमागत चली आईहो ये दोनो मिलिके ( मर्यादापरिपाटी) बना उन्ही दोनोका अच्छा आचरण वर्तमान होय या वर्णन कियागया जिस धर्मशास्त्र मे सो ( मर्यादा परिपाटी समाचार ) धर्मशास्त्र इसनामसे यथानाम तथा गुण सार्थनाम होताहे ॥<br>इति ॥ |




# मिताक्षरा सटीक॥

## तीसराप्रायश्चित्तकाण्ड॥

श्रीगुरुंनुप्रणम्यादौ परमात्मपदाभिधम् । तद्वचोमंत्रपूतात्मा शुद्धिंगत्वाविशेषतः १ ॥
ध्यात्वासर्वशरीरस्थं जगदीशंनिरञ्जनम् । योह्यस्यजगतःस्रष्टा चराचरमयस्तु २ ॥
योगीश्वरंयाज्ञवल्क्यं मिथिलापतिपूजितम् । येनलोकोपकाराय कृतेयंधर्म्मसंहिता ३ ॥
विज्ञानेश्वरनामानं प्रणम्यचपुनःपुनः । मिताक्षराकृतायेन विद्वज्जनप्रमोदिनी ४ ॥
श्रीमर्यादाप्रियस्तस्या मर्यादापरिपाटिकाम् । भाषाटीकांप्रकुर्वाणः शुक्लोदुर्गाप्रसादकः ५॥
आचारव्यवहाराभ्यां निवृत्यायेतनोतिच । प्रायश्चित्ताभिधंकांडं क्रमप्राप्तंमलापहम् ६ ॥
प्रायश्चित्तमपेक्षूना मात्मशुद्धयभिलापिनाम् । सौगम्येनैवबोधाय परार्थेवाविचारिणाम् ७॥

प्रायश्चित्त काण्डका प्रारम्भ किया चाहते हैं तहां पहिले यहबात भी प्रकाश करनी आवश्यक ठहिरी कि प्रायश्चित्त काण्डमें क्यावस्तु वर्णनकरेंगे–ऐसे समझो कि आचारकाण्ड में गृहस्थाश्रमीमात्र सबहीके नित्य और नैमित्तिकधर्म वर्णनकिये थे उनमें भी राजाश्चतः गिनती होचुका क्योंकि वहभी एक गृहस्थीहै–फिर इसी आचारकाण्ड में ३०८ श्लोक से लेकर व्यवहारकाण्ड पर्यंत एक गृहस्थी विशेष जो अभिषेक आदि गुणोंसे संयुक्तहोने कारके राजा प्रसिद्ध होताहै जिसके गुण धर्म सबके जुदेही दर्शायेगये क्योंकि सब गृहस्थियोंकी अपेक्षा उसमें राजलक्षणयुक्त विशेषके निज गुणादिधर्म प्रजापालन आदि दलकेलिये अधिक होतेहैं–अब इस प्रायश्चित्तकाण्डमें उन्ही पूर्वोक्त सर्वधर्मोंका अपवाद (अपतिछुट इस्तिस्नाए) वर्णनकरेंगे–जोकि इन धर्मोंका अधिकार संकुचितकरने (रोकिदेने)वाला आशौचका नियम पहिले कहेंगे ॥ तहाँ आशौचशब्दके अर्थसे वहकाल इतना समझना जिसमें यज्ञकरने आदि कारणोंसे स्नान ध्यानआदि पूर्वोक्त धर्मोंका अवरोधहो और यही इस अपवादका स्वरूप

है कि आचार और व्यवहारकाण्डमें जो जो धर्मकरने कहेगये सो सब आशौचकाल आदि समयोंको छोडिकर समझने किंतु आशौच आदि अशुद्धकालों में पूर्वोक्तधर्म करनेसे रुकिजायँगे॥परंतु ऐसाभी न समुझिलेना कि नियत किसीकर्मका अधिकारही उतनेकाल में न होगा क्योंकि यहांपर केवल यहवार्ता कथन होरहीहै कि जिस कालमें पिण्डदान जलदान आदिविधि उद्धार करनेके हेतुसे पठनपाठन आदिकर्मोंका पर्युदासरूपी निवारण करनापरै ऐसा निमित्तभूत कोईला अतिशय जो किसी पुरुष में व्याप्तहोय तोवह उतनाकाल आशौचकेनामसे कहावै॥औरभी(अशुद्धावान्धवाःसर्वे) अशुद्धसभीबांधव)इत्यादि वचनोंमें अशुद्धता जोकहींकहीगईहै तिसपरध्यानदेनेसे और भी वृद्धव्यवहारोंपर अनेकभाँति दृष्टिदेनेसे विचार में तर्कनारूपी व्यंग्यखड़ा होताहै क्योंकि अशुद्धता जोहै सो वृद्धव्यवहारों में अर्थात यज्ञआदि बडेकामों में अनाहिताग्नि वा आहिताग्नि वा दीक्षितआदि जो जो अशुद्धताके अनधिकारी कहेजायगे तिनपर नहींआरूढ होसक्तीहै तो फिर सभीबांधव क्योंकर अशुद्ध समझेजायँ तिससे व्यंग्य खड़ाहोताहै--औरभी वृद्धव्यवहारहीकी व्युत्पत्ति शब्दमार्गसे देखनेमें कईभाव समझेजाते हैं कि बड़ेबड़ेकामोंका अर्थमानाजाय या बूढ़ेजनोंकी आज्ञा अर्थ समुझा जाय या पुराने वृद्धजनोंमें क्योंकि--जो अशौची सूतकीलोगोंको दानआदि कर्मोंका निषेध देखिलेनेसे उनका अयोग्यत्व आशौचशब्दके नामसे कल्पना कियाजाय तो फिर जलदान आदिविधि जिसके करनेका अधिकार उनको देखिपरता है तिससे उनका योग्यत्व भी कहनापरै। तिससें अनेकतरह के अर्थोंकी कल्पनारूपी दोषका प्रसंग खड़ाहोताहै इसहेतुसे यहतर्कनारूपी पक्षही उपेक्षा करदेनेकेयोग्यहै कि ऐसी थोथी तर्कोंपर बुद्धि न दौडावै॥ अर्थात सामान्यरीतिसे यह समुझिलेना कि पहिले दोकांडोंमे वर्णनकिये धर्मकर्मोंका अपवाद यहाँकहेहैं। तिन अपवाद में सबसे प्रथम योगीश्वर यह दर्शातेहैं कि सपिण्डआदि आशौची (सूतकी) लोगोंको क्याकरना चाहिये सो सबदेखो प्रथम श्लोकमें ॥

ऊनद्विवर्षंनिखनेन्नकुर्यादुदकंततः आश्मशानादनुव्रज्यइतरोज्ञातिभिर्मृतः १ ॥
यमसूक्तंतथागाथांजपद्भिर्लौकिकाग्निना सदग्धव्य उपेतश्चेदाहिताग्न्यावृतार्थवत् २ ।

अवरार्थःसहृद्वयो:--ऊनद्विवर्षकोतिन्हकैउदकाकर्मै । निखनेइतरश्रा(आश्मशान) श्मशान पर्यंत ज्ञातियों करके (अनुव्रज्य) साथजाने योग्यहैं। श्वन यमसूक्त तथा या गाथा जपतेहुये ज्ञातिजनोंकरके लौकिक अग्निके जलाने योग्यहैं (उपेतश्चेत) जो उ-

पनीत हो तो (आहिताग्न्यावृत्ता) आहिताग्निकी दाहक्रियासे ( अर्थवत् ) प्रयोजन के अनुसार ॥ २ ॥

अभिप्रायार्थ:--दोवर्षसे कमअवस्थाके मरेहुये प्रेतको धरती में गढ़हिला खोदि गाड़ै किन्तु जलावै नहीं यह अभिप्राय समझना और उदक दानविधि जैसी पाँचवें श्लोकसे अगारी कहेंगे सो भी इसको न करे (और भी इसको विशेषता अगारी अधिकोक्तिमेंदेखो) । ततः तिससे दोवर्षके भीतर अवस्थावालेसे इतरकोईमराहो जिसकी अवस्था दोवर्षपूरी या अधिक हो तिसकेसाथ जातिके सपिण्डोंको श्मशानकी भूमि तक जानाचाहिये (इसीवचनसे यहअभिप्रायभीनिकलताहै कि दोवर्षसेन्यूनअवस्था वालेकेसाथ जाना अनियतहै आवश्यक या नियमात्मक नहीं तिससे जाना न जाना दोनों होसक्तेहैं) और साथजाकर यमसूक्त और यमगाथाओंको जपतेहुये जातीलोग दोवर्षपूरी अवस्थाके प्रेतको लौकिकअग्नि अर्थात् असंस्कृत अग्नि जो सबकेवर्तावे में रहतीहै उसीसेजलावें सो उसदशामें कि जब अरणीकाष्ठसे उपजीअग्नि न हो (अर्थात् जो अरणीकाष्ठ विद्यमान हो तो उसीसे मथिकर निकासेहुये अग्निसे दाहदेना चाहिये लौकिकाग्निसे नहीं ) अरणीकाष्ठ के न होनेमें यदि लौकिकअग्नि से दाह देनापरै तहां चण्डाल आदि से अग्नि को न ले इसका ब्योरा अधिकोक्ति में देखो । किंतुउपेतश्चेत् • जिसकिसीका जनेऊतक होचुका ऐसामराहो तो आहिताग्नि नाम अग्निहोत्रियों की आवृत्तनाम परिपाटी जो दाहक्रिया मध्ये उनके गृह्य आदि से प्रसिद्धहो तिसहीके प्रयोजन अनुसार लौकिक अग्नि से दाह देनाचाहिये • यह याज्ञवल्क्यमुनि का कथन है ॥ अभी इसमें और जो विशेषता कहिनी शेषरही सो सब अन्य स्मृतियों के वचनोंसाथ देखो अधिकोक्ति में ॥ १-२ ॥

( अधिकोक्तिपदका यही तात्पर्य है कि अधिक स्मृतियोंके वचन उसमें निर्णयकिये जायँ )

१ । २ अधिकोक्तिः-दोवर्षसे ऊनेप्रेतको जलदानादि [illegible] निषेध यद्यपि कियागया तथापि यह विशेषता है कि गन्धमाल्य अनुलेपन आदि से अलंकृत विभूषित करके श्मशानसे जुदी शुद्धधरती में ग्रामसेबाहर खोदि गाड़े कि जहां हाड़ आदिसमीपता झूकनहो = यथाहमनु --ऊनद्विवार्षिकंप्रेतं निदध्युर्बान्धवा [illegible] अलंकृत्यशुचौभूमावस्थिसंचयनादृते नास्यकार्यो [illegible] [illegible] काष्ठवत्त्यक्त्वाक्षिपेयुस्त्र्यहमेवतु = अर्थात्--मनु कहतेहैं कि दोवर्षसे [illegible] बांधव लोग अलंकृत करिके ग्रामसे बाहर गाड़ेंके [illegible] बिना [illegible] शुद्धभूमि में [illegible]

करैं इसका अग्निसंस्कार और जलदान क्रिया भी न करनी चाहिये किन्तु जैसे जंगलमें लकड़ी छोड़िकर बेफिकिर होजातेहैं तैसे इसे गड्ढेहले में दाबिकर तिस पीछे (श्राद्धआदि ऊर्ध्वदैहिककर्म जो आचारकांडमें श्राद्ध प्रकरणके द्वाराकरने कहिचुके तिनसे) उदासीनहोकर तीनदिन उदासीमें बितावें (ध्यानसे सोचनाचाहिये इसकथन से अपवादकास्वरूप सिद्धहोगया कि जो आचार अध्यायमें करना कहाथा वहइसको छोड़कर औरोंपर समझना इसीको छूटया इस्तिस्नाय कहतेहैं इसीतरह सर्वत्र प्रायश्चित्तकांड में आचार व्यवहार दोनोंके अपवाद अनेक भाँति वर्णन होते रहेंगे कि जहाँ जहाँ जिस जिसप्रकारके अपवादका प्रयोजन हो)॥ दोवर्षसे कमअवस्थाके घृत लगाकर गाड़ना और यमगाथा पढ़तेहुये गाड़ना येदोनोंबात यमस्मृतिसे सिद्धहोतीहैं = यथाह यमः = ऊनद्विवार्षिकंप्रेतं घृताक्तंनिखनेद्बहिः यमगाथागायमानो यमसूक्तमनुस्मरन् = अर्थात्--दो वर्षसे ऊने प्रेतकोघीसेचुपड़ि यमगाथा गातेहुये ग्रामसे बाहर खोदिगाड़ैऔर यमसूक्तका स्मरण उच्चारण करतेहुयेलौटैं ॥०॥ देवलः--चांडालाग्निरमेध्याग्निः सूतिकाग्निश्चकर्हिचित् पतिताग्निश्चिताग्निश्चनशिष्टग्रहणोचिताः = अर्थात्--देवलमुनिका यहवचनहै कि जिसप्रेतको अरणीकाष्ठकी अग्नि न मिलनेसे लौकिक अग्नि लेनीपरै तहां उत्तमकुल जातिवालेको इतनी अग्नि न लेनीचाहिये. एकतो किसीचांडालसे दूसरे जो अग्निआपही प्रत्यक्षमें अपवित्रहो जैसे पजावेआदि में लगीहुई तीसरे सूतिकाकेपास जहां जन्मसूतक हुआहो तिसकीअग्नि चौथेपतित के हाथसे न लेनी पांचवें किसी चितामें भी न लेनीचाहिये॥अग्नि संस्कार और जलदानमध्ये लौगाक्षिने यहअधोक्तविशेषता दर्शाईहै = यथाहलौगाक्षिः = तूष्णीमेवोदकंकुर्यात्तूष्णींसंस्कारमेवच सर्वेषांकृतचूडानामन्यत्रापीच्छयाद्वयम् = अर्थात्--सभी बालक जिनका चूडाकर्म मुंडन होचुकाहो तिनको तो नियमसे अवश्यही अग्निदाह और जलदान करनाचाहिये लेकिन बिनामंत्रके चुपके करनाचाहिये. अन्यत्रापिजहां चूडाकर्म नहोचुकाहो परन्तु नामकरण होचुकाहो ऐसेबालकों के मरने में यदि कर्ता पुरुषोंकी इच्छाहो तो अग्निदाहऔर जलदान दोनोंबिनामंत्रके करैं अपने प्रेतकाअभ्युदयचाहि सोचिके अन्यथा कुछ आवश्यक नियमनहीं केवल इच्छापर आनन्दसेचाहे करैं या न करैं॥ इसीनियमके अनुरूपमनुने कुछ और विशेषता कही है = यथाह मनुः = नात्रिवर्षस्यकर्तव्याबांधवैरुदकक्रिया जातदंतस्यवाकुर्यान्नाम्निवापिकृतेसति = अर्थात्--बिना तीनवर्ष पूरेहुये को उदक दान क्रिया बांधवोंको न करनी चाहिये (केवल उदक क्रिया कहने से नाग्निदाहभी समझलेना क्योंकि इन दोनों का

जोडाहै ) कहीं विकल्प से तीनवर्ष के भीतरभी जिसकेदाँत जमिचुके हों अग्निदाह उदकदान करो या न करो इसी प्रकार नामकरणहोजानेवाले के तीनवर्ष भीतर करो या न करो किंतु कर्त्ता की इच्छापर आरूढ है आवश्यक नियम नहीं है परंतु तीन वर्षका जो नियम आवश्यक ठहिराया तिससे यह अभिप्राय सिद्ध होता है किचूडा कर्म यद्यपि किसी के कुलपरिपाटी से तीन वर्षके उपरांत पाँचसात वर्षतक होताहो तिससे न होनेपाया तौभी तीनवर्ष से उपरांत मरे प्रेत को अग्निदाह और जलदान अवश्य बिना मंत्रोंके चुपके करदेनाचाहिये = मनुके इस वचनसे लौगाक्षिके पूर्वोक्त वचन में इतना भेदहै कि लौगाक्षिने तीन वर्षभीतरभी चूडाकर्म्महोजानेबाद अग्नि-दाह और जलदान का आवश्यकीय नियम किया और इसमें मनुने तीनवर्ष के उप-रांत चूडा न होनेपरभी आवश्यक नियम ठहिराया क्योंकि चूडाकर्म्मका विशेषकर कोई एकसमयठीकनहींहै तिसकोदेशकालवस्तुके अनुसारविवेचन करिलेनाचाहिये= उर्म्वोक्त सभी वचनोंका अभिप्रायलेकरयहक्रम स्थापनहुआहै किजबतकनामकरणा कर्मसंस्कार न हुआहो तिससे पहिलेमरै तो खोदिके गाडाजायउदकदानभी नकिया जाय·फिर नामकरणके उपरांत तीनवर्ष भीतर विकल्पहै कि चाहैं अग्निदाहजलदान करो या न करो·तिसपीछे जबतक जनेऊ न हुआहो तिसकेमरनेमें अग्निदाह जलदान दोनों अवश्यकियेजायँगे परंतु विनामंत्रके चुपके कियेजायँगे और तीनवर्ष के भीतर जिसका चूडाकर्म होचुकाहो तिसकाभी यही नियम समुझना·फिरजनेऊ होजानेबाद जोमरै तिसको (आहिताग्न्यावृत्त विधिसे) जलायकर सब कर्म ऊर्ध्वदैहिकभी किये जायँ जोकुछ लोकमें होतेहैं·तिसजलानेमें कोई भाँतिका विचारहै कि जनेऊवाले कई तरहके होतेहैं उनका जुदाजुदा विधान अपनी कुल परपाटीसे होताहै अर्थात् एक तो सामान्य कुलका लड़का किजिसके कुलमें अग्निहोत्र नहींहोता औरदाहकर्मभी अग्नि होत्रियोंकी रीतिसे नहींहोताहो.दूसरावह लड़का किजिसकेघर अग्निहोत्र तो नहींहै परंतु अग्निहोत्रियों की रीतिसे दाहकर्म की परिपाटी चली आतीहै·तीसरा वहकि जिसकेघर अग्निहोत्रकी स्थापना रहितीहो · चौथा वह कि जिसकेघर अग्निहोत्र की स्थापनाहै औरवह आप्ने आपभी आहिताग्निहो क्योंकि विवाहभी होचुका जिसने उसने अग्निकी स्थापनाभी जुदी अपनी करीहोगी—इन्हीं भेदोंके अनुसार दाहकि-यामेंभी कईभेदहोतेहैं क्योंकि जोपूरे अग्निहोत्री हैं तिनकादाह उसी अग्नि होत्रकी अग्निसे होता और यज्ञके पात्र आदिभी मुर्दाकेसाथही जलादेनाहोते इत्यादि विधा-न उनको कुल पद्धतियोंमें प्रसिद्धहै·विनजनेऊवालोंमें अग्निहोत्रके न होनेपरभी कोईवार्

उसी रीतिकी चलीआतीहैं क्योंकि पहिले कभी अग्निहोत्र उनके होताथा इत्यादि सब भेदोंका तात्पर्य योगीश्वर ने (उपेतश्चेत्-आहिताग्न्यावृतार्थवत्) इतने अक्षरों से समुझायाहै कि जिसकी जैसी परिपाटीहो उसीके प्रयोजनसे दाहकर्मकरै-इसका यह दृष्टांत है कि जिसके अग्निहोत्र का वितान हो और भूमिजोषण प्रोक्षण आदि विधि करनी आवश्यक हो तो वही करना या जिसके अग्निहोत्र का वितान आदि न हो तो वहकुछ प्रयोजनहै कि पात्र योजन आदि विधान उसका न करनाहोगा· यह समस्तवार्ता प्रासंगिक है· अब उसी प्रकृतको दर्शाते हैं कि उपनीत जनेऊ होचुके का दाहलौकिक अग्निके विधानसे होताहैपरंतु जो अग्निहोत्रीकेकुलमेंउपनीत होनेपरभी अनाहिताग्निपुरुषमरै तो गृह्याग्निसे और लौकिकाग्निके दाहसेभी जलायाजाताहै किंतु उसका विवाह और यज्ञाग्नि संबंध नहोनेसे आहवनीय आदि अग्नि नहीं है॥ उसीअग्निसे या दूसरी अग्नि से भी · यह अनन्तर विधान भी वृद्ध याज्ञवल्क्य ने प्रकाश किया है= यथा—आहिताग्निर्यथान्यायंदग्धव्यस्त्रिभिरग्निभिः अनाहिताग्नि रेकेन लौकिकेनापरोजनः=अर्थात्–आहिताग्नि जो अग्निहोत्री हो सो तीनों भाँति की अग्नियों में किसी अग्नि से यथोचित न्याय के अनुसार जलायाजाय अर्थात् तीनों मौजूद होते जो उत्तमहो उसीसे जलाना चाहिये अनाहिताग्नि जो अग्निहोत्री के घर जन्म होतेहुये अग्निमान न हो सो एकही गृह्याग्नि से जलाया जाय और बाकी सामान्य जन लौकिक अग्निसेजलाया जाय॥ अग्नीनां भेदाः—प्रसंग से आवश्यक जानिके अग्नियों के भेद भी दर्शाते हैं - यद्यपि अग्नि तीनही मुख्य और प्रसिद्ध हैं तथापि उनके भेद अनेक हैं और यथार्थ में सर्वत्र अग्नि एकही है कि जिसके संस्कार भेद या स्थान कर्म भेद से नामभेद भी होजातेहैं· इसका दृष्टांत है कि जैसे एक लौकिकअग्नि वहीकहाता जो लोकमें जहां तहाँ प्रसिद्धरहता और कोईभी संस्कार उसका शास्त्रोक्त विधानसे न किया गयाहो इसकेभी स्थानदार्य भेदसे अनेक नाम होतेहैं जैसे भाड़ भट्ठी आदिमें होनेसे---फिर वही अग्नि जो निरंतर किसी के घर में रहता हो तो आवसथ्य यह नाम होजाता क्योंकि आवसथ नामहै घरका (परंतु घरमें रहते भी जबतक कोईभी संस्कार न किया जाय तबतक दोनों नाम रहतेहैं अर्थात् आवसथ्य और लौकिकभी कहाताहै) अर्थात् ह लौकिक अग्निको स्थान भेदसे अनेक नाम होतेहैं—फिर उसी आवसथ्यनाम अग्निको जब किसी यज्ञ विशेष के लिये रक्खे लौकिक पाक यज्ञोंके लिये उसका मार्गिक संस्कारोंसे अग्निकरैं तब गार्हपत्य नाम कहाता है क्योंकि गृहपति जो ह [illegible]

का स्वामीहै वही उसका संस्कार यजन करनेसे यजमान ठहरा और उसी गार्हपत्य अग्निको नामांतरसे गृह्याग्नि भी कहते हैं—फिर उसी गार्हपत्य में से थोड़ा अग्नि लेकर जब किसीके विवाह में होमसंस्कार से संयुक्त कियाजाय जिसे साक्षीबनाकर वर वधूको प्रतिज्ञा बचन दियेजाते हैं तब उसका और नाम भेद भी विवाहाग्नि ऐसा कहाने लगता और वही वैवाहिक अग्नि आगे को सदा सर्वदा उन वर वधू के घर में रक्खे रहिती है कि जबतक वह पत्नी जीवै किंतु मरजाने से उसी अग्निमें फूंकी जातीहै फिर अन्य विवाह करनेसे अग्नि स्थापन होताहै ( आचार मर्यादा परिपाटी में ८९श्लोक देखो)--फिर उसी गार्हपत्य अग्निमेंसे थोडी लेकर जुदेकुंड या वेदीमें वेदोक्त कर्म अग्निहोत्र आदि किसी होमके निमित्तसे स्थापनकरके संस्कार करीजाय तो यह अग्निआहवनीय कहाता और वैतानिक भी कहाता और इस भांतिके वेदोक्त अनेक अग्नि सब श्रौताग्नि के नामसे प्रसिद्ध होते हैं-इसी प्रकार अनंतरोक्त वैवाहिक और गार्हपत्यभी स्मार्तअग्नि के नामसे प्रसिद्ध होतेहैं॰ इसी प्रकार ऊपर कहे आवसथ्य पर्यंत लौकिक अग्निके नामसे प्रसिद्ध होते सो लिख चुके हैं तिससे अग्नि के मुख्य भेद तीनही कहेजाते हैं ( अन्यथा भेदतो अनेक अभी लिखने गयेहैं) इसीलिये आचार मर्यादा परिपाटी में योगीश्वरने यह कहाथा कि ( कर्मस्मार्तंविवाहाग्नौकुर्वीत प्रत्यहंगृही दायकालाहृतेवापिश्रौतंवैतानिकाग्निषु)अर्थात गृहस्थ का सदायह धर्महै कि प्रतिदिन स्मार्त कर्मोंको विवाह की संचितकरी अग्नि में किया करै अथवा दाय भाग होनेके समय जो हिस्साबांट में पाईहो तिस अग्निमें करै और वेदोक्त श्रौतकर्मोंको वैतानिक आदि अग्नियों में करै=और जो अनेक अग्नि लिखने गये है तिन में एक दक्षिणाग्नि के नामसे कहाता उसका यहलक्षणहै किजो कर्मोंके [illegible] के रसोई आदि पाकयज्ञ में प्रवृत्तकराजाय सो इस दक्षिणाग्नि जनकके लक्षण [illegible] नाहै कि जो कई भांतिसे होताहै क्योंकि या तो किसी दूसरे गृहस्थीके गार्हपत्य में से लाईजातीहै या बनवार वैश्यके कुलसे या भाड़मेंसे इत्यादि [illegible]

अधर्मसे लिप्त होताहै ॥ ० ॥ दाहकर्म भी स्नान आदि कराने पीछे करना चाहिये जैसा यह वचनहै = प्रेतंदहेच्छुभैर्गंधैःस्नापितंस्रग्विभूषितम् = अर्थात्—प्रेतको स्नान कराये हुये माला आदिसे विभूषित उत्तम गंध द्रव्यों सहित जलावै ॥ प्रचेतस्स्मृति में प्रचेताने भी कहाहै = यथा = स्नानंप्रेतस्यपुत्राद्यैर्वस्त्राद्यैःपूजनंततः । नग्नदेहंदहेन्नैवकिंचिद्देयंपरित्यजेत् = अर्थात्—पुत्रादिकोंके द्वारा प्रेतका स्नान और वस्त्रादि सामग्रीसे पूजन भी होय किंतु नंगीदेह नहीं जलावै और चढ़ाये हुये वस्त्रमें से कुछ देने योग्य फाड़िके छोड़िदे जो श्मशान के निवासी पावैंगे ॥ ० ॥ मनुने प्रेतको लेजाने मध्ये भी विशेषता कहीहै = यथा—नविप्रंस्वेषुतिष्ठत्सुमृतंशूद्रेणहारयेत् । अस्वर्ग्या ह्याहुतिःसास्याच्छूद्रसंपर्कदूषिता = अर्थात्—अपने जाती मौजूदहोतेहुये मरे ब्राह्मण को शूद्रके कांधे न पहुंचावै क्योंकि जो आहुति उसको स्वर्ग पहुंचाने हेतु दीजायगी वह शूद्रके संसर्गसे दूषित अस्वर्ग्य होजायगी ( इस वचनमें अपनौं के होते हुये यह कथन केवल गोत्रियौं पर नहीं कहा समझना किंतु जातिमात्र पर विवक्षा करीहै कि ब्राह्मण मात्र किसीके होते हुये ऐसा अनर्थ न होनेदेवै क्योंकि अस्वर्ग्य दोषके भागी वेभी होतेहैं जो अनर्थ देखैं इसी प्रकार अन्य वर्णोंमें समझना।।०॥ जहां ग्रामके चारों खूंट मार्ग खुलेहैं या शहर पनाह के दरवाजे पुरमें बने हों तहां भी किस द्वारको कैसा मुर्दा निकासा जाय यह भी नियम कियाहै = यथा—दक्षिणेन मृतंशूद्रंपुरद्वारेणनिर्हरेत् । पश्चिमोत्तरपूर्वैस्तुयथासंख्यंद्विजातयः = अर्थात्—मरे हुये शूद्रको पुरके दक्षिण द्वारसे निकासै और पश्चिम उत्तर पूर्व इन द्वारों से यथा क्रमके अनुसार द्विजातियों के मुर्दे निकासे जायँ—किंतु पश्चिम द्वार से वैश्य और उत्तर द्वारसे क्षत्री और पूर्वद्वारसे ब्राह्मण निकासा जाय· तात्पर्य इसमें यही है कि विना प्रकाश किये स्वतः प्रकाश होजाता है कि अमुक वर्ण का मुर्दा निकसा ॥ न ग्रामाभिमुखंप्रेतंहरेयुरितिहारीतोपि = अर्थात्—हारीतने यहभी कहा कि गांवको सन्मुख मुर्दा न लेजायं ॥ ० ॥ कदाचित् कोई विदेश में मरिजाय जिनका शरीर पुत्रादिकोंको न मिलसकै परन्तु हाड़ मिलैं तो उन हाड़ोंसही प्रतिज्ञात पुत्तलविधान करै या हाड़ भी न मिलैं तो पर्णनरमिति पुत्तलविधान शौनकादि सूत्रोक्तनामभिः कराके दाहआदि संस्कार करै(पर्णनर अर्थात् ढाकके पत्ते और सरकंडोंसे नराकार मुर्देकी नकल बनानी पुत्तल विधान कहाजाता है)और सूतक भी दशदिन आदि जैसाहोता है सो सब इसमें मानें— इस नियम का प्रमाण आगे [illegible] का वचनदेखो— यथाह वसिष्ठः= आहिताग्निश्चेत्प्रवसन्म्रियेत पुनः संस्कारंकृत्वा शववच्छौचमिति

अर्थात्—जो आहिताग्निः पुरुष अग्निहोत्री होकर विदेश में रहिते मरजाय पुत्रादि कोंको अग्निदाह देनेका अवसर न मिलै तिसका फिर पुत्तल विधानके द्वारा अग्नि संस्कार करके मुर्दा की तरह सूतक मानै॥ और जो अनाहिताग्नि पुरुष अग्निहोत्री नहींहै सो विदेशमें मरै तिसका सूतक तीनरात्रि मानाजाय—इसके भी प्रमाणमें यह वचनहै=यथा=सुपिष्टैर्जलसंमिश्रै र्दग्धव्यष्पुत्रतथाग्निना। असौस्वर्गायलोकायस्वाहे त्युक्त्वासवांधवैः॥ एवंपर्णाशरंदग्ध्वा त्रिरात्रिमशुचिर्भवेत्=अर्थात्—पर्णानर नामक पुत्तल बनाने पीछे जल मिलायेहुये अच्छे तंदुल यव आदिके पिसानोंसे घोपिलीपि के अग्निसे जलाना योग्यहै और उन्हींसने पिसानोंके बने पिण्डसे (यहकहिकर कि यहमृतक और पिण्ड स्वर्गलोक प्राप्त होनेके निमित्तस्वाहा) इस भाँति मंत्रसे स्वाहा कहिकर बांधवोंसहित कर्त्ता पुरुष पर्णाशर को जलाइकर तीनरात्रितक अशुचिनाम सूतकीरहै॥ यहाँतक मृतक संस्कारकहागया कि इसतरह गाड़ै या जलावै॥ संस्कार के आगे फिर क्या करना चाहिये सो नीचे अभी कहते हैं १।२ परन्तु दाह के दिवसजो कुछ और करना होता है तिसकी व्यवस्था आगे पाँचमी अधिकोक्ति में व्यौरेवार देखना॥ इतिशवदाहविधानं॥

## ( अथ जलदानप्रकारः )

सप्तमाद्दशमाद्वापि ज्ञातयोभ्युपयंत्यपः। अपनःशोशुचदघमनेनपितृदिंमुखाः ३॥

अर्थः—सातमें या दशमें दिवसके अनन्तर ज्ञातीयजन ( अपनःशोशुचदघं ) इस मंत्रसे दक्षिणामुख होकर जलका अभ्युपगम करतेहैं+इसमें अभ्युपगमन कहिनेमें उस के प्रयोजन अनुसार स्नान और जलदानकर्म समुझाजाताहै क्योंकि चौथेश्लोकमें इमी तीसरे और पाँचमेंका अति देशवर्म नाना आदिपर बताकर उदक क्रिया करनी कहें गे और पाँचमें श्लोकमें भी जलदानविधि स्पष्ट भावसे कहेंगे ( अतिदेश उसकानाम है कि जो कोई धर्म किसी एक दोके नामसे कहिकर औरोंपर भी बताया जाय कि जैसा यहाँ तैसा वहाँ भी होना चाहिये॥ ३॥

३अधिकोक्तिः=उक्त जलदान विधि विषम तिथियों में करनाचाहिये समतिथि- यों में नहीं=यथाह गौतमः=प्रथमतृतीयपंचमसप्तमनवमेषूदकक्रिया= अर्थात्—पहिले तीसरे पाँचमें सातमें नवमें दिवसोंमें उदक क्रियाहोय॥ सो यह स्नानके अनन्तरकरना चाहिये=यथाहगातातपः=शरीरमग्निसंयोज्यानवेक्षमाणाअपोभ्युपयंतीति=अर्थात् मृतकदेह को अग्नि में संयुक्त करके फिर उसकोनहीं न देखते हुये इनका अभ्युपगम

करैं ॥ प्रचेताने कुछ और भी विशेषता कही=यथा= प्रेतस्यबांधवायथावृद्धमुदकमव तीर्यनोद्वर्तयेयुरुदकांते प्रसिंचेयुरपसव्ययज्ञोपवीतवाससो दक्षिणाभिमुखा ब्राह्मणस्यो दङ्मुखाः प्राङ्मुखाश्च राजन्य वैश्ययोरिति= अर्थात् प्रेतके बांधवलोग जैसाउत्तमज लाशय या गहिरा जलमिलै उसमें गोतालगाके शरीरको नमलें घिसें जलके किनारे अंजलियाँसीचें दाहने कांधे जनेऊ अँगोछा से अपसव्य होकर दक्षिणामुख होकर यह नियम सबका सामान्य है उसमें यह विशेषता भी करसक्ते हैं कि ब्राह्मणके मुर्देको उत्तरमुखहोकर और क्षत्री वैश्यकेमुर्दाको पूर्वमुखहोकर • किंतु शूद्रकेलियेकोईनियम यद्यपि नहीं कहा गयाहै तथापि शेष पश्चिमकी दिशा केवल बुद्धिसे कल्पनाहोती है तिसका निर्णय देशाचारसे कर्त्तव्यहै ॥ विष्णुकी स्मृतिमें तबतक रोजरोजअंजली देनीकहीहै कि जबतक सूतक मानाजाय=यथाह विष्णुः=यावदाशौचं तावत्प्रेतस्यो दकंपिंडंचदद्युरिति=अर्थात्–जबतक आशौच रहै तब तक प्रेतके लिये जल और पिंड भी देतेरहें ॥ प्रचेतस्स्मृति में रोजरोज अंजलियों की वृद्धि करनी कहीहै जैसा यह प्रचेताका वचन है=दिनेदिनेंऽजलीन्पूर्णान्प्रदद्यात्प्रेतकारणात् तावद्वृद्धिःप्रक र्तव्यायावत्पिंडःसमाप्यते=अर्थात्–प्रेत के निमित्तसे दिनदिन प्रति जलभरी हुई अंजलियाँदेवै और जबतक दशपिंडपूराहो तबतक एकअंजलीरोजबढ़ातारहै ॥०॥ ऊर्ध्वोक्त दोप्रकारोंमें छुटाईबडाईके हेतुसे यद्यपि तर्कवितर्करूपीशास्त्रार्थबनसक्ताहै तथापिजो बड़ाअनुकल्पकहा तिसमें बहुत क्लेश उठानेकेहेतुसे बहुधा प्रवृत्तिनहीं सिद्ध होतीहै परन्तु जिसको यह अभिलाषाहो कि मेरे प्रेतकाअभ्युदयहोगा सो प्रथमदेही अनुकल्प को रावे जिसपर न साधाजाय सो दूसरेकोने अनुकल्पका अवलम्बनलेवे कि एकही दिनमें निपटारा हो जैसा याज्ञवल्क्य और गौतम के वचनों से लिखागया ॥ अंजलीदान दोनों हाथ मिलाकर करनाचाहिये=यथा वसिष्ठः=सव्येतरा भ्यांपाणि भ्यामुदकक्रियांकुर्वीरन्=अर्थात्–बायें दाहिने दोनों हाथों से उदक क्रियाकरैं ॥३॥ दशवें दिनकी शुद्धक्रियाका विधान आगे १२ श्लोक के प्रयोगमें देखो ॥

अधिकोक्तिः=जलदानके नियम ऊपर कहेगये सो किसप्रकारसे करना चाहिये तिसका प्रकार पाँचमें मूल श्लोकसे कहेंगे और उसी पाँचमें अधिकोक्ति में सविस्तर ब्यौरा लिखेंगे कि जिससे कुछ संदेह न रहसके ४ ॥

( उदकदाने गुणविधिः )

सकृत्प्रसिंचत्युदकं नामगोत्रेणवाग्यताः । नब्रह्मचारिणः कुर्युरुदकंपतितास्तथा ५ ॥

अर्थः-सकृत एकही बार सींचते हैं जलांजली ( प्रेतको ) नामगोत्रसे ( बांधवलोग सपिंड और समानोदक ) बाक्‌वाणी थांभे हुये अर्थात ( मौनी होकर ) ' ब्रह्मचारी तथा ( जातिसे ) पतित बांधव जलांजली न करें (यह विधिमें अपवाद है कि ये दोनों जलदान के अधिकारी नहीं ॥ ५ ॥

५ अधिकोक्तिः=( अमुकनामा प्रेतोऽमुकगोत्रः तृप्यतु ) इस मंत्रसे एक बार जलांजली छोड़नी मूल श्लोक में योगीश्वर ने कही परंतु कहीं देशाचार वा इच्छा के अनुसार विकल्प भी तीन अंजलीसे होताहै अर्थात नामगोत्रका मंत्र एकही बार कहि कर तीन अंजली देना भी ठीकहै ॥ क्योंकि प्रचेतस् स्मृतिमें तीनवार जल देनेका नियम है जैसा यह प्रचेतामुनि का वचनहै=त्रिःप्रत्येकंकुर्युः प्रेतस्तृप्यतु=अर्थात—अमुकनामा प्रेतस्तृप्यतु इस पूर्वोक्त मंत्रके प्रत्येक उच्चारण से तीन अंजलीकरें ॥ यह नियम तौ तीसरी अधिकोक्तिमें प्रचेताके वचनसे लिखचुके हैं कि रोज़ रोज़ एकएकअंजली की वृद्धि होतीरहे ॥ उन्हीं प्रचेताने यह और भी विशेषविधि वर्णन करीहै=यथा= नदीकूलंततोगत्वा शौचंकृत्वायथार्थवत । वस्त्रंसंशोधयेदादौ ततःस्नानंसमाचरेत ॥ सचैलस्तुततःस्नात्वा शुचिःप्रयतमानसः । पाषाणंततआदायविप्रेदद्याद्दशाञ्जलीन ॥ द्वादशक्षत्रियेदद्याद्वैश्येपंचदशस्मृताः । त्रिंशतशूद्रायदातव्यान्नतःसंप्रविशेद्गृहम ॥ ततः स्नानं पुनःकार्यं गृहशौचंचकारयेत= अर्थात—सबसे पहले क्रियादि किये पीछे नदी किनारे जाकर यथोचित शौच करिके पहिले कपड़े धोवे तिस पीछे स्नान करे॰फिर धोती सहित स्नान किये हुये पवित्र और मनको सावधान किये हुये सेएक पत्थर लेके एक ठिकाने जलके किनारे धरे उसको प्रेत मानिके जो ब्राह्मण प्रेतहो तो दश१० अंजली छोड़ैक्षत्री प्रेतकोबारह१२अंजलीदे वैश्यप्रेत को पंद्रह १५ देनीकहीं शूद्रप्रेतको तीस३० अंजली देनी चाहिये तिसपीछे घरको जावें फिर दुबारा स्नान करना चाहिये और घरका शौच भी लीपपोती करादें ॥ ० ॥ ऊपर मूल श्लोकके उत्तरार्द्धमें योगीश्वरने जो अपवाद कहा तिसके बारे यहां और भी विशेष-

ता निर्णय करते हैं कि ब्रह्मचारी यद्यपि सजाती सगोत्रीहों तौभी अपने ब्रह्मचर्य के समावर्त्तन कर्मकी अवधि तक जलदान आदि कुछ न करें किंतु ब्रह्मचर्य से निपटारा हुये पीछे सूतक मानिके जलदान आदि शुद्धक्रिया उन्हीं सपिण्डोंकी फिर करैं जो जो ब्रह्मचर्यके भीतर मरगये थे. ऐसेही पतित जो द्विजातियोंके कर्माधिकारसे गिर चुके अर्थात जातिपांतिसे बाहरहों वेभी जलदान आदि अशौचकर्म नकरैं परंतु जब कभी प्रायश्चित्त आदि प्रकारोंसे जे कोई जाति पांति में मिलाये जायं तो पहिले मरे हुओं को फिर पीछे जलदान आदि करैं और सूतक मानैं यह सूतक सिर्फ़ तीन दिन होताहै=यथाह मनुः—आदिष्टीनोदकंकुर्यादाव्रतस्यसमापनात। समाप्तेतूदकंकृत्वात्रिरात्रमशुचिर्भवेत = अर्थात—आदिष्टी नाम ब्रह्मचारी का और उसका भी कि जो जातिसे पतितहोके किसी प्रायश्चित्त आदि प्रयोगमें लगाहो. क्योंकि आदिष्टी वह कहाता है जिसको कुछ आदेश कियागयाहो जैसाब्रह्मचारी को आदेश किया जाताहै कि अपोशान कर्मकरो दिन में मत सोना इत्यादि व्रतके नियम और पतित को आदेश किया जाताहै कि अमुक प्रायश्चित्त करो—इसव्याख्याके अनुसार मनु कहते हैं किदोनों आदिष्टी जलदानको न करैं जबतक उनके व्रत समाप्तहों किंतु समाप्त होजाने बाद जलदान करके तीनरात्रि सूतकीबनें॥ इसी प्रकार निपट नपुंसक आदि भी जलदान के अधिकारी नहीं हैं = यथाहवृद्धमनुः—क्लीवाद्यानोदकंकुर्युः स्तेनाव्रात्याविधर्मिणः गर्भभर्तृद्रुहश्चैव सुराप्यश्चैवयोषितः = अर्थात----क्लीवआदि और स्तेनचोर और व्रात्य संस्कार विहीन और विधर्मी जो पराये धर्मका आश्रय लेकर वेधर्म हुयेहैं. एवं गर्भ गिराने वाली और भर्ताके प्राण हरने वाली या उस से पूरा द्रोह रखने वाली और मद्यपान करनेवाली स्त्रियां भी जलदान आदि न करैं. क्लीव के साथ जो आदि शब्दकहा तिसमें कुष्टी कलंकी आदि औरभी समझने॥ इस अपवाद में जो जो अनधिकारी कहे तिनमें एक ब्रह्मचारी की अपेक्षा अपवाद का कुछ प्रति प्रसव है सोभी आगे पंद्रहवें मूल श्लोक और उसीकी अधिकोक्ति में देखो क्योंकि उसके देखे बिना व्यवस्था में असिद्धि रहजावेगी॥ ५॥

(अकर्मपात्रमृतकाः)

पाखंड्यनाश्रिताःस्तेनाभर्तृघ्न्यःकामगादिकाः।सुराप्यआत्मत्यागिन्योनाशौचोदकभाजनाः ६॥

अक्षरार्थः—पाखंडी अनाश्रित स्तेन · भर्तृघ्नी कामगा आदि स्त्रियांभी तथा सुरापी आत्मत्यागिनी भी आशौच तथा उदकपात्र नहीं हैं॥ ६॥

अभिप्राय:—नरकपाल आदि (वेदबाह्य) चिह्नों को धारण करतेहुये जे कोई पुरुष उदर पूरणार्थवृत्ति लेते हैं सो पाखण्डी कहाते हैं॰ अनाश्रित जो किसी आश्रम के सहारे न हों॰ स्तेन जो सोना आदि उत्तम द्रव्य चुरावैं या अपहार करैं॰ भर्तृघ्नी स्त्रियाँ कि जिन्होंने पतिको विषदेकर या किसीप्रकार माराहो. कामगा जो कुलटा कहाती हैं॰ इनको आदि लेकर औरभी समझनी जो गर्भ गिराती या गिरवाती हैं या ब्राह्मण का या बालकों का बध करतीहैं इत्यादि. सुरापी जो कोईसा मद्य पीती हैं अर्थात् जिस मद्यका पीना जिसजाति को निषिद्ध हो उसके पीनेवाली सुरापी ठहरती है अन्यथा नहीं. आत्म त्यागिनी जिसने अपने आत्मा को जलमें डुबाया वा अग्निमें गिराया वा विष भक्षणआदिप्रकारोंसे या फाँसीसेत्यागिदियाहो (सुरापी आदि जो स्त्रियां कहीं उस प्रकारके पुरुषभी समझलेना) ये सभी मरने पीछे सूतक या जलदान के भागी नहींहैं अर्थात् इनके मरनेसें सपिंड लोग सूतक न मानें और जलदान आदिकर्मभी न करैं = इन्हीं दो कर्मोंका निषेधकरनेसे यह तात्पर्यभी स्वतः सिद्ध होजाता है कि अग्निदाह मात्र यथा संभव इनको भी कराय देना चाहिये॥ इसका मुख्यतात्पर्य आगे दूरजाके इक्कीस मासूलश्लोक और उसीकीअधिकोक्तिमेंदेखना ६॥

६ अधिकोक्तिः—अभिप्राय रूपी पाठमें जिन पापों के प्रभाव से ऊर्ध्व दैहिक क्रिया का प्रतिषेध किया सोभी इच्छा पूर्व या बुद्धिपूर्व पाप करनेवालोंका नियम समुझना क्योंकि अगिले बचन का यही तात्पर्य है = यथाह गौतमः = प्रायोऽनाशकशस्त्राग्निविषोदकोद्बंधनप्रपतनैश्चेच्छताम = अर्थात्–प्रायो नाम महा प्रस्थान किंतु मरजाना इच्छतां इच्छा करते हुयोंका भी (उदकदान आदिमें प्रतिषेधजानों) किन प्रकारोंसे इच्छा सहित मरजाने वाले॰ अनाशक लंघनसे॰ शस्त्रोंसे॰ अग्निसे॰ विष भक्षणसे॰ उद्बन्धन गलफंदा लगानेसे॰ प्रपतन पर्वत आदि ऊंचे चौंटेके गिर परने से॥

दंष्ट्रिभ्यश्चपशुभ्यश्च मरणंपापकर्मणाम् ॥ उदकंपिंडदानंचप्रेतेभ्योयत्प्रदीयते नोपतिष्ठतितत्सर्वं मन्तरिक्षेविनश्यति = अर्थात्–पापकर्मा पुरुषोंका मरना जो चांडाल के हाथसे या जलसे या सर्पसे या ब्राह्मणके हाथसे या वैद्युत बिजली गिरनेसे या दाढ़वाले सिंह वराह आदिसे या पशुओंसे हो तो जलदान और पिंडदान जो इन प्रेतोंको दीजिये सो सब अंतरिक्षही से विनाश होजाता किंतु पापों के प्रभावसे उनके पास तक नहीं पहुँचने पाता तिससे करना व्यर्थ है॥ इस प्रकार की मृत्युभी इच्छा पूर्वहुई हो तो कर्मके अधिकारी नहीं समुझने क्योंकि गौतम ने जो अपने वचन में इच्छा जाहर करीथी सो इन वचनोंमें पापकर्म के विशेषणसे इच्छा सिद्ध होतीहै॰ इसपर ये दृष्टांत हैं कि जो अपने दर्पसे कोपयुक्त होकर चांडाल आदिकोंको मारने गया जलजीवों को मारनेगया या भयानक प्रवाहको देखते हुये तैरने गया इत्यादि सबतरह पापकर्मकी इच्छाठहरी यदि उन्हींकेहाथसे यह आपमारा गया तो अपने मारेजानेकी इच्छा उसने जानिबूझिकेकरी यह तात्पर्यहै॰ इसीलिये उसके पिंडदानका निषेध (विधिका अतिक्रम करनेके निमित्तसे) कियागया क्योंकि (सर्वत एवात्मानंगोपायेदिति) यह श्रुतिजो प्रसिद्धहै कि सबओरसेही आत्माकी रक्षा कियेरहै सो यहविधि उसने न मानी॥ पापकर्मके विशेषण से यह दूसरा तात्पर्यहै कि जिसने पुण्यकर्मके हेतुसे उन्हींप्रकारोंमें अपने प्राणदेदिये हों तिसका किया कर्मकरना चाहिये यहां पुण्यकर्मका दृष्टांतजैसेकिसी डूबतेहुयेको उभारनेके निमित्त गोतालगाया यद्यपि उसकेप्राण बचादिये परन्तु आप डूबिगया तो यह पुण्यकर्मसे जल के द्वारा मृत्युहुई पापकर्मसे नहीं इसीप्रकार सबमें दृष्टांत समुझिलेने जैसेसांपने धोखेसें काटिखाया तो मरजानेमें कियाकर्म करना चाहिये यदि सांपको पकड़ते या मारते पालते काटाजाय तो यहपापकर्मके हेतुसे कियाकर्मका भागीनहीं इत्यादि॥ ० ॥ यह जो सूतक न मानना कहा सो दशदिन आदिनियमोंका प्रतिषेध कियाहै अर्थात थोड़े कालतक इनका भी सूतक मानाजाताहै सो सब सद्यःशौचका नियम आगे इक्कीसवें मूलश्लोकमें योगीश्वर आप वर्णन करेंगे = जिनका जलदान और सूतक निषेध किया तिनको अग्निदाह का भी प्रतिषेध करते हैं = यथाङ्गिराः = नाशौचंनोदकंनाश्रुनदाहाद्यन्त्यकर्मच ब्रह्मदण्डहतानांचनकुर्यात्कटधारणम् = अर्थात्– ब्रह्मदंड कहिये ब्राह्मणकाशाप तिससे मरेहुयों तथा औरभी पूर्वोक्त पापियों का न सूतक न जलदानहै न आंसू डालिके रोनाहै न दाहआदि अन्त्यकर्म है न उनका कटधारण किन्तु चिताकी रची विमान आदि कांधेपर धारणकरै॥ परन्तु (आहिताग्नि

मग्निभिर्दहंतियज्ञपात्रैश्च) यहश्रुति जो प्रसिद्धहै कि अग्निहोत्री को अग्नियोंसे और यज्ञके पात्रोंसे जलातेहैं सो इस प्रसिद्धि से यह न समझिलेना कि श्रुतिसे प्रतिपादन हुई अग्नितथा यज्ञपात्रोंकी आज्ञालोप होती है तिससे अनन्तरोक्त दाहका निषेध जो स्मृतियोंका धर्महै सो ब्रह्मदंड से मरेहुये अग्निहोत्रियोंपर नहीं आरूढ होताहै क्योंकि अग्निहोत्री पर भी वहीधर्म्म आरूढ होताहै इस हेतुसे कि अन्यस्मृती में चांडालआदिकेहाथसरे अग्निहोत्रीके अग्नितथायज्ञके पात्रोंकाभी विधानकहाहै = यथा = वैतानंप्रक्षिपेदप्सुआवसथ्यंचतुष्पथे पात्राणितुदहेदग्नौ यजमानेवृथामृते = अर्थात — यजमान कहिये अग्निहोत्री यदि वृथा मरजाय किन्तु ब्राह्मण के शापसे या चांडाल आदि के हाथसे मरे तब उसका वितान लेकर जलप्रवाह में फेंके तथा आवसथ्य नामक अग्नि जो उसके वितान वा निवास में स्थापन हुईहो सो लेकर चौराहे में छोडिदे और यज्ञके पात्र लेकर अग्नि में जलाय देवे = इसी प्रकार उसके मरे शरीर काभी नियम कहाहै = यथा = आत्मनस्त्यागिनांनास्तिपतितानांतथाक्रिया तेषामपितथागंगातोयेसंस्थापनंहितम = अर्थात — अग्निहोत्री भी यदि आत्मघातीहों या पतित होजायँ तिनका क्रिया कर्म दाह आदि नहींहो किंतु उनकाभी गंगा के प्रवाह में स्थापन करना श्रेष्ठ है कि जैसा औरों का = इन वचनों के प्रमाण से अग्निहोत्री और अनग्निहोत्री सभीके दाह आदि कर्मों का प्रतिषेध ऊपर कियाथा यह समझिलेना ॥ ० ॥ तिसपर भी यदि कोई अपने मुर्दा के स्नेह आदि आग्रह से कदाचित प्रतिषेध का अतिक्रम करें किंतु निषेध को न मानकर दाह आदि कुछ उपकार करें तब उसको उसी अतिक्रम का प्रायश्चित्त करना चाहिये = तथाचवचनं = हत्वाग्निमुदकंस्नानंस्पर्शनंवहनंकथाम रज्जुच्छेदाश्रुपातंचतप्तकृच्छ्रेणशुद्ध्यति = अर्थात — अग्निदाह देकर या जलांजली देकर या उसके साथ स्नान करिके या उस मुर्देका स्पर्श करिके याकांधा देकर या उसकी कथा कहिकर या फांसीकी रस्सीकाटकर या आंसू बहायकर तप्तकृच्छ्र नामक प्रायश्चित्त करिके शुद्ध होताहै अर्थात कोईसी एकहू बात करने से प्रायश्चित्त लगता है परन्तु इसी दशा में कि जिसने जानि बूझि के ऐसा कियाहो = किंतु = जिसने बिनाजाने श्रोखेमें ऐसा किया हो तिसके लिये दूसरा प्रायश्चित्त है = यथाह संवर्त = यथात्मकृतमप्रेतंयोवहेत दहेतवा कटोदकक्रियांकृत्वाकृच्छ्रं सांतपनंचरेत = अर्थात — इन पूर्वोक्त पापी प्रेतों में यदि किसीको जो कोई कांधे लादै या दाहदेवै या कटोदक क्रियाकरके कृच्छ्रसान्तपन प्रायश्चित्त करै तब शुद्धहोय = परन्तु = जिसने यमन्दवेतनकाम न किये हों केवल

अर्थात्–बौधायन ने जो इस प्रकार से प्रायश्चित्त दर्शाया है कि–ग्राम से पूर्व और उत्तर की दिशा में घूसिके उसी जगह स्नान किया हुआ शुद्ध वस्त्र पहिने जलाशय के समीप ही (स्थण्डिल) चबूतरी तुल्य वेदी बना कर एकही वार गोता लगाइ भीगा वस्त्र एक ही पहिरे हुये एकही वार पवित्र हाथ से स्थण्डिल को लीपि के उस पर सूर्य के सन्मुख बैठा हुआ अपना पाठ अघमर्षण वेद मंत्र से पढ़ै ( इसकी कितनी आवृत्ति करनी चाहिये सो कहिते हैं कि ) प्रातः कालिक संध्या के साथ एक सौ अघमर्षण पढ़ै मध्याह्न की सन्ध्या साथ एक सौ अघमर्षण जपै सायंकाल की सन्ध्या से पहिले एक सौ अघमर्षण के मन्त्र जपि चुकै फिर सन्ध्या के साथ भी यथा शक्ति अघमर्षण मन्त्रों का पाठ करै जिनका परिमान कुछ नहींहै किन्तु जितने होसकैं वही अपरिमित परिमान है तिस पीछे राति में नक्षत्रों का उदयहोने पर एक पसर अर्थात् आधी अँजुरी जौ लेकर उन्हैं गोमूत्र में राँधि के यावक बनावै तिसका भोजन करै ऐसा नियम सात दिन करने से उन पापों से छुटि जाता है कि जो कुछ गुप्त भाव से उपपातक मात्र अपने ज्ञान सहित किया हो वा अज्ञानता से किया हो और बारह दिन ऐसा नियम साधने से महापातकों से भी छुटि जाता है पर ( ब्रह्महत्या० सुरापान० सुवर्णस्तेय ) इन तीनों को छोडिके शेष महापातकोंका यह नियम कहा गया और इक्कीस दिन उसी तरह अघमर्षण का जप करने से उन तीनों से भी छुटि जाता है–मिताक्षराकार कहिते हैं कि यह बौधायनका कहा प्रायश्चित्त कामना सहित किये पापों पर करना चाहिये अथवा विना कामना केभी जिस किसीने श्रोत्रिय विद्वान् का वध किया यद्वा आचार्य का वध किया हो या किसी को यज्ञ करते मारडारा हो तिसको भी यह २१ इक्कीस दिन का प्रायश्चित्त चाहिये॥ अथवा कामना सहित श्रोत्रिय आचार्य और यज्ञस्थ का वध किया हो तिसके लिये अग्रोक्त मनुका वचन देखौ=यथा= अरण्येवात्रिरभ्यस्य प्रयतोवेदसंहितां मुच्यतेपातकैःसर्वैःपराकैःशोधितस्त्रिभिरिति–तत्कामतःश्रोत्रियादिवधविषयं इतरत्त्वकामतोऽभ्यासविषयंवेति मिताक्षरा=अर्थात्– वन जंगल में तीन वार वेद की संहिता पाठ करिके जितेन्द्र होके रहिते हुये तीनि पराकों से शोधे हुये सभी पातकों से छुटि जाता है अर्थात् चाहैं कोईसा पाप गुप्त किया हो पहिले तीनि पराक व्रत करिके पीछे वेदकी संहिता तीनि वार पढ़ै–सोयह कहा प्रायश्चित्त उसके लिये समझना जिसने कामना सहित श्रोत्रिय आदि का वध किया हो अथवा श्रोत्रिय आदि से उपरान्तओं का वध इच्छा सहित अनेक वार किया हो तिनके लिये भी

समझना यह मिताक्षराकारनेकहा॥ यत्तुवृद्धविष्णुनोक्तं=ब्रह्महत्यांकृत्वा ग्रामात्प्राचीमुदीचींवा दिशमुपनिष्क्रम्यप्रभूतेन्धनेनाग्निंप्रज्वाल्याघमर्षणेनाष्टसहस्रमाहुतीर्जुहुयात्ततएतस्मात्पूतोभवतीति–तन्निर्गुणवधविषयमनुग्राहक विषयंवेतिमिताक्षरा= अर्थात्– बड़े विष्णु का जो कथन है कि–छिपी ब्रह्महत्या करिके ग्राम से बाहर पूर्वदिशा या उत्तर दिशामें निकसिके बहुत ढेर ईंधनकी अग्नि जलायके अघमर्षण मन्त्र से आठ हजारआहुतें होमै तिससे इस पाप से छुटि जाता है– मिताक्षराकार कहिते हैं कि यह प्रायश्चित्त सुगम है तिससे उसके लिये समझना जिसने निर्गुण ब्राह्मण को मारा हो अथवा गुणवान् को मारने वाले का अनुग्राहक जो कोईबना हो तिसके लिये भी॥ यत्तुयमेनोक्तं=त्र्यहंतूपवसेद्युक्तस्त्रिरह्नोऽभ्युपयन्नपः मुच्यते पातकैः सर्वैस्त्रिर्जपित्वाऽघमर्षणम–तद्गुणवतोहंतुर्निर्गुणवधविषयं प्रयोजकानुमंतृविषयंवेति मिताक्षरा=अर्थात्–यम ने जो कहा है कि–तीनि दिन उपवास करै जितेंद्री होके फिर तीन दिन जल के आहारसे रहै तहां तीन बार अघमर्षण को नित्य जपता रहै तौ सभीपातकों से छुटि जाता है–मिताक्षरा कार कहिते हैं कि यह प्रायश्चित्त उससे भी सुगम है तिससे उसके लिये समझना जो मारने वाला गुणवान् होकर उसने निर्गुणी ब्राह्मण को मारा हो अथवा गुणवान् को मारने वाले के साथी सहायक प्रयोजक अनुमन्ता बने हों तिनके लिये भी ॥ यत्तुहारीतेनोक्तं=महापातकातिपातकानुपपातकानामेकतः संपातेवाऽघमर्षणमेवत्रिर्जपेदिति–तन्निमित्त कर्तृविषयमिति मिताक्षरा=अर्थात्– हारीत ने जो कहा है कि जब किसी पर एक साथ ही सब तरह के पाप आपरैं किन्तु महापातक अतिपातक अनुपपातक आदि एक साथ ही बनि परैं या इन में से कोई एक तरह का पाप आपरै तब अघमर्षण को ही तीन तीन बार कुछ दिन जपै–मिताक्षरा कार कहिते हैं कि– यहप्रायश्चित्त केवल निमित्त कर्ता पर आरूढ होना चाहिये ( निमित्तकर्ता वही कहाता है जिसने हाथ से नहीं मारा परन्तु किसी तरह से हृदय को दुखाया जिससे वह आप ही बूडि मरा या विष भक्षण किया इत्यादि अनेक भेदहैं ॥ मिताक्षरा कार कहिते हैं कि जैसे दस पांच मुनीश्वरों के वचन यहां पर मैंने लिखे और उनके न्यूनाधिक भाव से विषय भेदपर विभागकरि दिखलाया तैसे और भी स्मृतियों के वचन ढूंढि कर विभाग कर लेना चाहिये क्योंकि ग्रन्थ बढि जानेके डरसे यहां सब नहींलिखे जाते हैं• फिर कहिते हैं–कि– यही प्रायश्चित्त रूपी व्रतों का समूह जिस जिस परिमान से लिखा गया तिसमें से एक चौथाई कम करिके तीन पाद उसके लिये

समझना कि जिसने यज्ञ कार्य में लगी हुई स्त्री का वध कियाहो या यागस्थक्षत्री पुरुष का या यागस्थ वैश्य पुरुष का या आत्रेयी का वध किया हो ( आत्रेयी के लक्षण तीसवें परिच्छेद में देखो ॥ ३०२ ॥

योगीश्वर ने इसी ३०२ मूल श्लोक में ब्रह्महत्या पर तीन दिन का व्रत कहाथा अगिले मूल श्लोक में विकल्प के लिये उसी ब्रह्महत्या पर एक ही दिन का व्रत कहेंगे परन्तु इन दोनों विधान को छोटा मत समझना क्योंकि दोनों में जल का निवास भी दर्शाया है जो सबसे बड़ा तप होता है ॥

## ( प्रायश्चित्तान्तरंब्रह्मघ्नस्यैव )

लोमभ्यःस्वाहेत्यथवादिवसंमारुताशनः। जलेस्थित्वाऽग्निंजुहुयाच्चत्वारिंशतघृताहुती ३०३ ॥

अर्थः—अथवा दिन भर वायु भक्षण किये जलमें स्थिति करिके लोमभ्यः स्वाहा इत्यादि मंत्रोंसे घृतकी चालीस आहुतें अग्निमें होमै=अर्थात्—अथवा जो पहिले कहे प्रायश्चित्तको न करना चाहै तौ यह करै कि एक दिन रात भर उपवासरूपी व्रत किये हुये दिवस बीतिजाने पर संध्या समयसे लेकर तमाम रात्रिभर जलमें बैठै फिर प्रातःकाल जलमेंसे निकसिके अग्निको वेदीपर प्रज्वलित करै तिसमें चालीस आहुतियां घीसे होमै उन्हीं मंत्रोंसे कि जो पहिले ( ब्रह्महत्यावाले प्रकरणके बीच उनतीसवें २९ परिच्छेदके प्रारम्भसे २४७ दोसौसैंतालिस के मूलश्लोक और उसी की अविकोक्ति में ) लोमभ्यः स्वाहा इत्यादि आठ मंत्र लिखे गयेथे उन प्रत्येक से पांच२ आहुतें छोड़ै सो आठ पंजे चालीस होतीहैं—यद्यपि एकही दिन कहा तथापि इसको पूर्वोक्तके बराबर समुझना जलमें निवास एक राति भर करने के बड़प्पन से यह प्रायश्चित्त छोटा नहीं ॥ ३०३ ॥ इतिब्रह्मवधमहापातकस्यप्रायश्चित्तं ॥

---